प्रभाव रूप कर्ता के द्वारा संसारास्थितिकारी रूप प्राणी कर्म, मोहगर्तरूप अधिकरण में गिराये जाते हैं।

यहां संसारस्थितिकारिणा भी पाठ मिलता है। उनके अनुसार महामाया का प्रभाव ही संसार की स्थिति करने वाला होता है। वह प्रभाव यह चाहता है कि संसार बना रहे, इसलिए वह मनुष्यों को मोहगर्त में गिराता है। यहाँ पूर्व श्लोक से मानुषाः पद की अनुवृत्ति करनी पड़ती है यह एक टेढ़ा व्यायाम होता। दूसरी बात यह भी है कि महामाया का प्रभाव यदि संसार स्थिति कारी मात्र ही रहेगा तो उद्धृति कौन करेगा ? इसलिए आप्त टीकाकारों की अधिक संख्या संसार स्थितिकारिणः पाठ ही मानती है।

तन्नात्र विस्मयः कार्यो योगनिद्रा जगत्पतेः ॥४१॥
महामाया हरेश्चैतत्तया संमोह्यते जगत्
ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा ॥४२॥
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति
तया विसृज्यते विश्वं जगदेतच्चराचरम् ॥४३॥
सैषा प्रसन्ना वरदा नृणां भवति मुक्तये
सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी ॥४४॥
संसारबन्धहेतुश्च सैव सर्वेश्वरेश्वरी ॥४४॥

इसलिए 'ज्ञान रहने पर भी मोह क्यों' इस विषय में विस्मय नहीं करना चाहिए। जगत्पति हरि की योगनिद्रा महामाया है। उससे ही यह जगत् मोहित किया जाता है। क्योंकि वही देवी महामाया भगवती ज्ञानियों के चित्तों को भी हठात् खींचकर मोह को दे देती है। उसी के द्वारा चर अचर रूप समस्त जगत् उत्पन्न किया जाता है। यही प्रसन्न होकर मनुष्यों की मुक्ति के लिए वर देने वाली होती है। यह मुक्ति की कारणभूता सनातनी परमा विद्या है और सर्वेश्वरों की ईश्वरी यह ही संसार रूप बन्ध का हेतु भी है।

ज्ञान और मोह एक अधिकरण में कैसे रहते हैं अथवा 'ज्ञानियों को मोह क्यों होता है इस विषय में ऋषि मेधा का कहना है कि यहां विस्मय नहीं करना चाहिए। यह आश्चर्य का विषय हैं कि दो विरोधी वस्तु युगपत् एक स्थान में स्थित रहते हैं। 'तुलसी कबहुंक रहि सकें रवि रजनी इक ठांव' के अनुसार ऐसा नहीं होना चाहिए पर अघटित घटना पटीयसी भगवती महामाया के लिए कुछ भी असंभव नहीं है। वस्तुतः देखने में तो रवि रजनी एक स्थान में नहीं दिखाई

देते पर यह ही बड़ा आश्चर्य की बात है कि रवि स्वयं कृष्ण वर्ण के होते हैं। अत्यन्त तेज: सम्पन्न भुवन भास्कर, जिनसे समस्त लोक प्रकाशित होता है तथा जो देखने में रक्तवर्ण दिखाई देते हैं वस्तुतः स्वयं कृष्णवर्ण हैं।

भगवान् विष्णु पर जगत् के पालन का भार रहता है। अतः वे ही जगत् पति कहलाते हैं पापों का हरण करने के कारण उन्ही का दूसरा नाम हरि भी है। हरि की तमः प्रधान शक्ति का ही नाम योगनिद्रा है। त्रिगुणा भगवती महालक्ष्मी के तमः प्रधान अंश को महामाया कहते हैं। अत: तमः प्रधान शक्ति का पर्याय महामाया ही होता है। एतावता हरि की योग निद्रा भी महामाया ही सिद्ध होती है। इस चराचरात्मक जगत् को मोहित करने का प्रधान कारण यह योगनिद्रा रूपा महामाया ही होती है। जगत् के पति हरि इस योगानिद्रा रूप महामाया से मोहित नहीं होते हैं। यह योगानिद्रा प्राणि सुलभ निद्रा से भिन्न स्वभाव होती है। वस्तुतः यह परमानन्द शक्ति होती है। साधारण निद्रा तो देवों के भी पास तक नहीं जाती है। क्योंकि देवों का एक नाम अस्वप्न भी होता है।

यह भगवती योगनिद्रा रूपा महामाया, साधारण लोगों की कौन कहे, सांसारिक विषयों में अनासक्त ज्ञानियों के चित्त अन्तःकरण को भी मोह अर्थात् सांसारिक विषयों में ममत्व के फेर में डाल देती है। उन ज्ञानियों का विषय निवृत्त चित्त भी विषयों की ओर उन्मुख हो जाता है। अचिन्त्य महिमावाली यह द्योतनशीला देवी महामाया सृष्ट्युन्मुखी तमः प्रधान होती है। फलतः ज्ञानियों के निवृत्युन्मुख अन्तःकरण को विवेक की ओर से बल पूर्वक खींचकर मोहयुक्त कर देती है। 'तया' अर्थात् उस देवी के द्वारा यह विश्व 'विसृज्यते' अर्थात् उत्पन्न किया जाता है। अथवा यह भी कह सकते हैं कि तया–उस देवी के द्वारा यह विश्व अविसृज्यते न त्यज्यते अर्थात् रक्ष्यते रक्षित किया जाता है। यहां यह ध्यान देने की बात है कि वेदान्त के अनुसार सृष्टि की पारमार्थिकी सत्ता असत्य होती है पर व्यावहारिकी सत्ता बनी रहती है। इसी से इसे उत्पन्न होना माना जाता है जो उत्पन्न होता है यह विनष्ट अवश्य होता है' इस न्याय से सृष्टि का प्रलय भी होता है पर मीमांसक यह मानते हैं कि सृष्टि में प्रलय होता ही नहीं है। संसार सदा से ऐसा ही चला आ रहा है। इसलिए इनके पक्ष में तया + अविसृज्यते रूप व्युत्पत्ति के द्वारा यह अर्थ निकाला जाता है कि इस सृष्टि की रक्षा का भार इसी योगानिद्रा के ऊपर ही है। फलतः वह प्रवृत्ति की ओर सभी को उन्मुख करती ही है, चाहे कोई ज्ञानी ही क्यों न हो।

यहां प्रश्न उपस्थित होता है कि तब तो किसी की भी मुक्ति नहीं हो सकती है, क्योंकि यह सभी को ममत्व के चक्कर में डाल देगी ? इस शङ्का का निवारण करते हुये मुनि मेधा कहते हैं कि 'नहीं-ऐसी बात नहीं है। प्रसन्न होने पर यह मानवों को मुक्ति भी दे देती है, क्योंकि मुक्ति का हेतु भी तो सदासिद्ध यही भगवती है। इसी से तो इसे परमा विद्या भी कहा जाता है। यह ईश्वरों की ईश्वरी है। यही संसार रूप बन्ध का कारण भी है। एक ओर यह महामाया मुक्ति हेतु परमपुरुषार्थसाधनरूपा ब्रह्मज्ञानलक्षणा परमा विद्या-सा विद्या परमा-है, वहां ही दूसरी ओर यह सा + अविद्या + अपरमा भी हैं अर्थात् परमेतरा अविद्या भी है। साथ ही अमुक्तेः हेतुभूता असनातनी होने के कारण प्रवृत्तिव्यापाररूपा तथा संसारबन्ध का कारण भूता भी है।

यहाँ शङ्का होती है कि एक ही वस्तु बन्ध और मोक्ष दोनों का कारण कैसे हो सकती है ? इसका उत्तर है कि जो सर्वेश्वरेश्वरी है उसमें असम्भव जैसी कोई बात नहीं है। जब वह चित् तथा जड़ दोनों की ही प्रवृत्ति है, ब्रह्मा से लेकर तृण पर्यन्त सबकी ही अधीश्वरी है तो उसमें मोक्ष और बन्ध दोनों का हेतु बनने का सामर्थ्य है। हां यह अवश्य है कि मोक्ष के लिए उसका प्रसन्न होना आवश्यक है। इसका यह आशय नहीं है कि अप्रसन्न होकर वह बन्ध का हेतु बनती है। सृष्टि करना उसका स्वभाव है, इसलिए स्वभावतः वह मोहग्रस्त करती ही है पर यदि वह प्रसन्न हो जाय अर्थात् यह चाह ले कि इस प्राणी के द्वारा सृष्टि नहीं करानी है तो वह मुक्ति का कारण बन जाती है। 'वह प्रसन्न कैसे होती है' इस पर ऋषि स्वयम् आगे प्रकाश डालेंगे।

**महामायाः**-महामाया अविद्या तथा विद्या रूपा दोनों ही हैं। अविद्या रूपा बन्ध का हेतु हैं तथा विद्या रूपा मोक्ष का हेतु हैं। ४४वें श्लोक से यह स्पष्ट है। यहाँ अविद्या पक्ष में इस श्लोक का पदच्छेद, 'सा+अविद्या+अपरमा+अमुक्तेः हेतुभूता+असनातनी+सैव+सर्वेश्वरेश्वरी संसार बन्ध हेतुः' होता है। यहाँ भी प्रत्येक पद के कई प्रासङ्गिक अर्थ होते हैं। उदाहरणार्थ—

**(१) सा अविद्या**-(क) विद्येतरा (ख) वेत्तीति वित् ब्रह्मज्ञानसंपन्नः ततोऽन्यः अवित् सांसारिकः तं याति इति अविद्या।

**(२) अपरमा**-(क) परा उत्कृष्टा मा मोक्षलक्ष्मीः ततोऽन्या अपरमा।

(ख) न विद्यते परा उत्कृष्टा मा मोक्षलक्ष्मीः यस्याः सा अपरमा।

(ग) अः विष्णुः तस्येव अपरा उत्कृष्टा या मोक्षलक्ष्मीर्यतो भवति सा अपरमा।

(घ) अः विष्णुः परम परोऽन्योऽधिकरणभूतो यस्या सा अपरमा ।

(३) अमुक्तेर्हेतुभूता–न विद्यते मुक्तिः यस्मात् त्रिवर्गात् सोऽमुक्तिः त्रिवर्गः धर्मार्थकामलक्षणः क्षयस्थानवृद्धिलक्षणोवा त्रिवर्गः तस्य हेतुभूता ।

(४) असनातनी–न सना सदाभवा असनातनी । अनादिरपि ह्यविद्या विद्याविनिवर्तनीयत्वात् अनित्या अध्रुवा ।

(५ सैव - क) साविद्या एव ।

(ख) अः विष्णुः तेन सह वर्तमाना सा विष्णुमाया एव सैव इति । सा अविद्या एव सा ।

(५) सर्वेश्वरेश्वरी -(क) सर्वैश्वर्गी अखिलप्रपञ्चरूपा । सैव ईश्वरी ऐश्वर्य सम्पन्ना ।

(ख) सर्वेषां लोकानाम् ईश्वराः ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः तेषाम् ईश्वरी ब्राह्मी वैष्णवी माहेश्वरीति व्यपदेशस्तत्र तद्वशीकृत्यौचित्या । स्वामिनी इति यावत् ।

(ग) सर्वेश्वराणाम् अपि ईश्वरत्व सम्पादिका ।

(घ) हे सर्वेश्वर राजन् (सा) ईश्वरी ।

(६) संसारबन्ध हेतुः–(क) संसार एव बन्धः तस्य हेतुः ।

(ख) संसारे बन्धस्य हेतुः ।

विद्यापक्ष में इस श्लोक का पदच्छेद होगा–सा + विद्या + परमा + मुक्तेः हेतुभूता + सनातनी + सर्वा + ईश्वरेश्वरी ।

इसका अर्थ होगा—

(१) सा विद्या–(क) वेत्ति इति वित् आत्मज्ञानं याति या सा विद्या ।

(ख) ब्रह्मज्ञान लक्षणा ।

(२) परमा–परमात्मतत्वगोचरत्वादुत्कृष्टा ।

(३) संसारबन्धहेतुः मुक्तेर्हेतुभूता–संसारबन्धरूपस्य हेता गता संसारबन्धहेता तस्य संसारबन्धहेतुः पुंस मुक्तेः मोक्षस्य हेतुभूता । अत्र हि गतो इत्यर्तः तृचि षष्ठयामेकवचने हेतुः इति रूपम् । हेतु गन्तुः इति पर्यायः । कर्तरि च इति विहितः षष्ठीसमासप्रतिषेधः अत्र प्रतिषिद्ध्यते, तस्य प्रायिकत्वात् ।

(४) **सनातनी**–(क) नित्या–'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' इति श्रुतेर्ब्रह्मरूपत्वात्।

(ख) शाश्वती–'शाश्वतस्तु ध्रुवो नित्यसदातनसनातना' इति कोशात्।

(५) **सर्वा**–सम्पूर्णा–विश्वरूपा

(६) **ईश्वरेश्वरी**–ईष्टे इति ईश्वरः तस्येश्वरी ईश्वरस्यापि स्वरूपदिदृक्षुत्वौचित्यात् अवाप्तव्यत्वात् अवश्याश्रयणीयत्वात् ईश्वरेश्वरी।

**विश्वं जगदेतत् चराचरम्**–यहाँ विश्वम्+जगत्+एतत्+चराचरम् रूप ४ पद प्रयुक्त हैं। चराचरम् में भी आपाततः चर+अचर रूप दो पद दिखाई देते हैं पर नाम रूप में प्रयुक्त यह शब्द एक पदात्मक भी दिखाई देता है। अमरकोश में 'चरिष्णु जङ्गमचरंत्रसमिङ्गं चराचरम्' वचन के अनुसार चराचर का अर्थ होता है चलनेवाला। विश्व और जगत् पर्याय शब्द हैं। दोनों शब्दों का साथ प्रयोग सभी कार्यजात के संग्रह के लिए माना जाता है। इसका एक समाधान यह भी है कि 'विश्वमशेषं कृत्स्नं समस्तनिखिलाखिलानि निःशेषम्' (अ० को) के अनुसार विश्व का अर्थ समस्त होता है। फलतः इन चारों पदों का समन्वित अर्थ होता है–'यह समस्त जङ्गम जगत्'। पर जगत् तो गच्छतीतिजगत् 'व्युत्पत्ति के अनुसार नित्य परिवर्तनशील जङ्गम होता है। अतः चराचरम् पद का अर्थ चर+अचर रूप कहना ही ठीक लगता है। स्थूल दृष्टि से चर+अचर विभाग होता है। वस्तुतः अचर भी तो परिवर्तित होते रहते हैं।

मुक्तेर्हेतुभूता– महामाया पद की व्याख्या में यह स्पष्ट है।

संसारबन्धहेतुः– महामाया पद की व्याख्या में यह भी स्पष्ट है।

### राजोवाच

**भगवन् का हि सा देवी महामायेति यां भवान् ॥४५॥**
**ब्रवीति कथमुत्पन्ना सा कर्मास्याश्च किं द्विज**
**यत्स्वभावा च सा देवी यत्स्वरूपा यदुद्भवा ॥४६॥**
**तत्सर्वं श्रोतुमिच्छामि त्वत्तो ब्रह्मविदां वर ॥४६ क॥**

राजा ने कहा—हे भगवन्! जिसे आप महामाया ऐसा कहते हैं, वह देवी कौन है, वह कैसे उत्पन्न होती है और हे द्विज! उसका कर्म क्या है? 'वह देवी जिस स्वभाव वाली है, जिस स्वरूप वाली है और जैसे उत्पन्न हुई है' यह सभी, हे ब्रह्मज्ञों में श्रेष्ठ! आपसे सुनना चाहता हूं।

**विशेष (क)** 'महामाया के द्वारा ही ज्ञानियों का चित्त भी बलात् मोहयुक्त कर दिया जाता है। इसी से ज्ञान और मोह एक अधिकरण में देखे जाते हैं। महामाया से ही समस्त जगत् उत्पन्न अथवा लक्षित होता है। वही मुक्तिः तथा बन्ध का कारण हैं एवम् वह ईश्वरों की भी ईश्वरी है' ऐसा ऋषि मेधा के द्वारा बताये जाने पर राजा को उस महामाया के विषय में विशेष जिज्ञासा उत्पन्न हुई तथा उन्होंने तीन प्रश्न पूछा—वह देवी 'का'—'कथमुत्पन्ना'—'अस्या किं कर्म' अर्थात् महामाया स्वरूपतः कौन है, उसकी उत्पत्ति किस प्रकार हुई तथा उसके कार्य अर्थात् प्रभाव सामर्थ्य आदि क्या हैं? अपने इन्हीं प्रश्नों को उन्होंने क्रम बदल कर पुनः पूछा कि उसका स्वभाव क्या है अर्थात् उसका कर्म क्या है ? उसका स्वरूप क्या है अर्थात् वह कौन है तथा उसकी उत्पत्ति कैसे हुई है ?

(ख) एक ही प्रश्न को दो बार पूछने से यह ज्ञात होता है कि राजा समाधान के लिए अत्यन्त आतुर थे। परन्तु यहां सन्देह होता है कि प्रथम श्लोक में तो राजा ने का, कथम् उत्पन्ना तथा किं कर्म पूछा पर द्वितीय श्लोक में उन्होंने शब्दान्तर के द्वारा किं कर्म, का तथा कथमुत्पन्ना पूछा, ऐसा क्यों ? इसका उत्तर है कि सिद्धान्त पक्ष मं तो कोई भी वस्तु वस्तुतः पहले रहती है फिर रूपान्तर को प्राप्त करती है तथा परिवर्तित रूप में अनेक कार्य करती हैं पर कदाचित् कोई व्यक्ति उसे जानना चाहे तो उसकी प्रथम प्रवृत्ति उसके कार्यों की ओर होगी। अनन्तर कार्यों से उसके मूल स्वरूप के विषय में जिज्ञासा होगी तथा अन्त में उस मूलरूप के द्वारा उन कार्यों के होने के अन्तराल में होने वाली उसकी अवस्था अर्थात् मूलरूप से रूपान्तर में परिणत होने की कहानी को भी कोई व्यक्ति जानना चाहेगा। यही अवस्था राजा की भी थी।

लोक में एक छोटा बालक 'क', उर्दू काफ़, K आदि लिपियों के द्वारा शब्दों को सीखता है तथा उसे ही शब्द मानता है। पश्चात् काल में लिपि भेद होने पर भी शब्द ध्वनि की अखण्डता को जानने लगता है तथा लिपि ज्ञान के चमत्कार से हटकर शब्द स्वरूप को जानने की चेष्टा करता है। अनन्तर वह बालक उस शब्द के उच्चरित होने की प्रक्रिया जानने में सचेष्ट हो जाता है।

(ग) भारतीय प्रजा का अन्तिम लक्ष्य 'ब्रह्मविद्' होना होता है। यहां राजा ऋषि को ब्रह्मविदों में भी श्रेष्ठ मान रहे हैं तथा उनसे अपने उत्तर की आशा कर रहे हैं। इससे स्पष्ट है कि उन दिनों राजा को ब्रह्म, ब्रह्मविद् आदि शब्दों का अर्थ ज्ञात था। पर जैसा आज भी 'पर उपदेश कुशल बहुतेरे' जैसे लोगों को मौखिक ज्ञान रहता है पर प्रायः लोग क्रियापक्ष से शून्य रहते हैं

वैसे ही राजा भी थे। 'ब्रह्म कुछ है' ऐसा वे जानते थे। यहां सिद्धान्त यह है कि ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः—ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं मिलती है। राजा को ज्ञान तो था पर समाधान नहीं था। इसी से कहा जाता है कि 'ज्ञानं भारः क्रियां विना'–क्रिया के बिना ज्ञान भार रूप होता है अर्थात् क्रियाविहीन ज्ञान से मुक्ति नहीं मिलती है। सिद्धान्त मात्र ज्ञानी का स्वभाव होता है कि वह क्रियाशून्य होता है। परन्तु क्रिया के बिना ज्ञान की चरितार्थता नहीं होती है तथा अचरितार्थ ज्ञान मुक्ति का हेतु भी नहीं बन सकता है। इसी से क्रिया पक्ष की आवश्यकता होती है फलतः सिद्धान्त माना जाता है कि 'आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः' अर्थात् क्रियाविहीन को मुक्ति दिलाने में ज्ञान असमर्थ है। अतः आज अशेष क्रिया को जानने का इच्छुक राजा अशेष ज्ञान क्रिया रूप उस महामाया के विषय में ऋषि से पूछ रहे हैं कि—'सा देवी किं स्वभावा, किंरूपा, कथमुत्पन्ना' अर्थात् उस देवी के कार्य, स्वरूप तथा उत्पत्ति के कारणों को बताइये। निश्चित रूप से महामाया के विषय में राजा ज्ञान शून्य थे, नहीं तो, वे उत्पत्ति के कारणों के स्थान पर अभिव्यक्ति के कारणों को पूछते। फलतः कुल मिलाकर चार प्रश्न बनते हैं। १. का २. कथमुत्पन्ना ३. किं प्रभावा तथा ४. किंस्वरूपा।

## ऋषिरुवाच

**नित्यैव सा जगन्मूर्त्तिस्तया सर्वमिदं ततम्॥ ४७॥**

**तथापि तत्समुत्पत्तिर्बहुधा श्रूयतां मम**
**देवानां कार्यसिद्ध्यर्थमाविर्भवति सा यदा॥ ४८॥**
**उत्पन्नेति तदा लोके सा नित्याप्यभिधीयते॥ ४८ क॥**

ऋषि ने कहा–(यद्यपि) वह जगन्मूर्ति (महामाया) नित्य ही है। उसी के द्वारा यह (परिदृश्यमान) सब कुछ किया गया है तथापिअनेक प्रकार से (हुई) उसकी सम्यक् उत्पत्ति मुझसे (आप) सुनें। जब वह नित्या (महामाया) भी देवताओं की कार्य सिद्धि के लिए आविर्भूत होती हैं तब इस लोक में वह उत्पन्ना कही जाती हैं।

राजा सुरथ ने ऋषि से तीन प्रश्नों के द्वारा ४ प्रश्न पूछे थे। १. वह देवी कौन है २. किस प्रकार से उत्पन्न होती है ३. उसका कर्म क्या है तथा उसका स्वरूप क्या है? इन प्रश्नों से राजा की महामाया विषयक जिज्ञासा प्रकट होती है राजा समझते थे कि यह महामाया भी प्राकृतजनों की भाँति उत्पन्न होती होगी, उसका भी कुछ इतिहास होगा, कुछ विशिष्ट स्वरूप होगा तथा कुछ

कार्य-विशेष करती होगी, जिसमें से एक तो वह जान ही लिये थे कि वह ज्ञानियों के चित्त का बलात् अपकर्षण करके मोह के जिम्मे लगाती है। परन्तु बात ऐसी नहीं। वस्तुतः महामाया के साथ केवल 'अस्ति–है' क्रिया ही लगती है, आसीत्-थी तथा भविष्यति–होगी क्रियायें तो लगती ही नहीं है। यदि उत्पन्न होना मान लें तो विनष्ट होना भी माना पड़ेगा तथा कालान्तर में पुनः उत्पन्न होना मानना पड़ेगा। ऋषि इस तथ्य को जानते थे अतः उन्होंने 'कौन' का उत्तर दो शब्दों में दिया। १. नित्या एवं २. जगन्मूर्तिः। वह देवी तो सदा रहने वाली है–नित्या ही है। रूप परिवर्तनशील एवं विनाशी होता है। इसलिए नित्या के साथ उत्पन्ना तो कहना ही अनुचित है। अतः वह कोई रूपवाली होगी, यह तो कहा ही नहीं जा सकता है। पर इस नीरूप महामाया के रूप को यदि किसी प्रकार जानना ही है तो यह कहना ही पर्याप्त है कि यह दृश्यमान जगत् ही उसकी मूर्ति है। इस प्रकार ऋषि ने स्पष्ट किया कि जगत् से अतिरिक्त कोई दूसरा मुख्य शरीर उसका है ही नहीं क्योंकि उसी नित्या के द्वारा यह जगत् तत है अर्थात् किया गया है। तत का एक अर्थ 'किया गया' होता है। पर कृति से कर्ता सदा भिन्न होता है। इससे प्रश्न होता है कि यदि इस परि-दृश्यमान् जगत् की कर्त्री महामाया है तो वह उससे भिन्न होगी फिर उसे जगन्मूर्ति कैसे कहा जायेगा। इसका उत्तर है कि इसीलिए तो कृतम् के स्थान पर ततम् का प्रयोग किया गया है। ततम् का दूसरा अर्थ विस्तारितम्–विस्तृत किया गया–फैलाया गया होता है तथा तीसरा अर्थ व्याप्तम् भी होता है। फलस्वरूप यह स्पष्ट होता है कि नित्या महामाया के द्वारा परिदृश्यमान् यह जगत् जो उसी से व्याप्त है, वस्तुतः वही है। उससे अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। उस नित्या का यह विलास है। इससे सिद्ध होता है कि वह चित्स्वभावा तथा सृष्टिस्वभावा नित्या शक्ति विशेष है। ऐसी स्थिति में उत्पन्ना कहना तो अशोभन होगा। पर यह सिद्धान्त की बात है–पारमार्थिक स्वरूप है।

यहां यह ध्यातव्य है कि पूर्व श्लोक में ऋषि ने भी 'तया विसृज्यते विश्वं जगदेतच्चराचरम्' कहा है अर्थात् उस देवी के द्वारा यह समस्त चराचर जगत् उत्पन्न किया जाता है। इसी आधार पर राजा ने स्वरूप तथा उत्पत्ति का कारण जानना चाहा था। पर प्रकृत प्रसङ्ग में ऋषि उस देवी को नित्या कह रहे हैं। इसका तात्पर्य यह कि सामान्य जिज्ञासु के लिए तो इतना ही कहना पर्याप्त है कि एक शक्ति जिसके द्वारा संसार बनाया जाता है, वह बन्दनीय है'। पर यदि जिज्ञासु विशेष हो और प्रश्न पूछ बैठे कि 'फिर तो वह कर्त्री कहां बैठकर

यह संसार बनाती है, इसके बनाने में किन-किन सामग्रियों का उपयोग होता है, ये सभी सामग्रियां किस भण्डार–स्टॉक में रखी जाती हैं, सामग्री कब चुकती है, नष्ट सामग्री कहां रखी जाती है आदि' तो सामान्य जिज्ञासु को बड़ी कठिनाई हो जायेगी। इसलिए ऋषि पहले ही स्पष्ट करते हैं कि हे विशेष जिज्ञासु ! आप यह समझें कि वस्तुतः वह नित्या है, उसका कोई पारमार्थिक वपु नहीं है पर यदि आप जानना ही चाहते हैं तो इस जगत् को ही उसकी मूर्ति मान लें। क्योंकि इस जगत् के रूप में ही वह अपने को अभिव्यक्त करती है। वही सर्वत्र व्याप्त है उसी के द्वारा यह सारा विस्तारित है अर्थात् अत्यन्त ठेठ शब्दों में यह समझें कि उसी के द्वारा कृत हैं। अतः लौकिक दृष्टि से-सामान्य जिज्ञासु की दृष्टि से यदि कहा जाय तो इसे उत्पत्ति भी कह सकते हैं।

इस उत्तर में भी एक कठिनाई है। वह यह है कि यदि वह जगन्मूर्ति है तो उसकी उत्पत्ति-अभिव्यक्ति--तो हो चुकी है फिर 'तत्समुत्पत्तिर्बहुधा श्रूयतां मम' के द्वारा उसकी उत्पत्ति की बात ऋषि कैसे चला रहे हैं ? इसका उत्तर यह है कि ऋषि ने 'नित्या एव' इस पद के द्वारा महामाया में प्राक्ध्वंसाभाव शून्यत्व रूप नित्यत्व बताया है। पुनः जगन्मूर्तिः पद के द्वारा दृश्यमान जो कुछ है, उससे उस महामाया की अभिन्नता बताते हुये उसके व्यक्त रूप को बताया है। 'सा' पद के द्वारा अव्यक्त एवं व्यक्त रूप की एकता बताई है तथा 'ततम्' पद के द्वारा सभी कार्य जात के प्रति उसकी हेतुता बताई है। अनन्तर व्यावहारिक रूप में लोक बुद्धि को दृष्टि में रखकर उसकी उत्पत्ति की चर्चा चला रहे हैं। उत्पत्ति का तात्पर्य व्यक्ति की अनुभूति से है। इसे ही अभिव्यक्ति कहते है। जिस क्षण व्यक्ति उस महामाया की सत्ता का अनुभव करता है उसी क्षण उसके लिए महामाया की उत्पत्ति हो जाती हैं। इसीलिए 'बहुधा' पद दिया गया है। विशिष्ट अनुभूतिक्षणों में केवल तीन बार की ही चर्चा ऋषि आगे करेंगे तथा देवी स्वयम् अप्रकृत रूप से अपने प्राकृतवत् अनेक अभिव्यक्तियों की चर्चा चलायेंगी।

'श्रूयतां मम'–मुझसे सुनें–कहकर ऋषि अत्यन्त आश्वस्त भाव से इस बात को सन्दिग्धरहित होकर कह रहे हैं कि उन्हें इस तत्त्व का साक्षात् ज्ञान है। वह ज्ञान भी अनेक प्रमाणों से अनुभूत है। उन्हीं अनुभूतियों का यह फल है कि यह निष्कृष्ट रूप से पता चलता है कि देवी का आविर्भाव देवताओं की कार्यसिद्धि के लिए होता है। अर्थात् नित्या, स्वतः अभिव्यक्ता महामाया का कार्य देवों की कार्यसिद्धि है। "जबकि महामाया विश्वमयी है और सभी

कार्यजगत के प्रति उसकी हेतुता भी स्पष्ट है तो उसकी उत्पत्ति का प्रयोजन देवों की कार्यसिद्धि ही हो तो यह कुछ असंगत सा प्रतीत होता है। क्योंकि सभी कार्य ही उसके प्रयोजन हैं" ऐसी शङ्का न रहे, इसके लिए, यह जानना आवश्यक है कि इस प्रकृति का विधान ही ऐसा है कि महामाया का प्राथमिक अनुभव देवों को ही हो सकता है। देव शब्द का अर्थ देवत्वयुक्त होता है। नित्यप्रकाशित चैतन्य का विशिष्ट अंश ही देवत्व कहलाता है। कारणवशात् इसमें मलिनता आने पर शुद्ध चैतन्य स्वरूप की विस्मृति होने पर देवत्व विशिष्ट देव कलुषित हो उठता है। ऐसे प्रसंग में मलापहरण रूप क्रिया की सिद्धि के लिए महामाया का अविर्भाव हो जाता है। सद्यः अनुभूति से प्रणत देवों की प्रसन्नता से यह ज्ञात हो जाता है कि वह महामाया रूप नित्यतत्त्व का विलास हुआ है इसी को लौकिक भाषा में महामया का आविर्भाव कहा जाता है। यह आविर्भाव भी प्रार्थना के ही द्वारा होता है, ऐसा आगे हम देखेंगे। इस प्रकार उस नित्या को लोक में उत्पन्न कहा जाता है, जब कि उत्पत्ति तथा उसका कारण दोनों ही गौण हैं। मुख्य रीति से तो वह नित्या ही है।

> योगनिद्रां यदा विष्णुर्जगत्येकार्णवीकृते ॥ ४९ ॥
> आस्तीर्य शेषमभजत् कल्पान्ते भगवान्प्रभुः
> तदा द्वावसुरौ घोरौ विख्यातौ मधुकैटभौ ॥ ५० ॥
> विष्णुकर्णमलोद्भूतौ हन्तुं ब्रह्माणमुद्यतौ ॥ ५० क ॥

कल्प के अन्त में जगत् के एक समुद्ररूप हो जाने पर भगवान् प्रभु विष्णु जब शेष को विस्तर जैसा बनाकर योगनिद्रा का सेवन करने लगे तब विष्णु के कर्णमैल से उत्पन्न मधु तथ कैटभ (नाम से) विख्यात दो घोर असुर ब्रह्मा को मारने के लिए उद्यत हो गये।

कल्पान्ते जगत्येकार्णवीकृते भगवान् प्रभुः विष्णुः यदा शेषम् आस्तीर्य योगनिद्राम् अभजत् तदा विष्णुकर्ण मलोद्भूतौ मधुकैटभौ विख्यातौ द्वौघोरौ असुरौ ब्रह्माणं हन्तुम् उद्यतौ।

ऋषि ने राजा से कहा है कि वह महामाया मोहिका है अर्थात् ज्ञानियों के चित्त को बलात् मोह को दे देती है। साथ ही उन्होंने यह भी बताया है कि देवों की कार्यसिद्धि के लिए उनका अविर्भाव भी होता रहता है। इन्हीं दोनों बातों को स्पष्ट करने के लिए उन्होंने एक पुरानी घटना को बताया।

ब्रह्मा का एक दिन समाप्त हो चुका था। उनकी रात्रि आ गई थी। फलतः सभी सृष्टि समाप्त हो चली थी। विश्व में व्याप्त क्षीर, लवण, दधि, घृत, सुरा, इक्षु तथा जल रूप सातों समुद्र एक समुद्र–एक अर्णव बन चुके थे। सृष्टि का आधार पृथ्वी का कहीं दर्शन भी नहीं था। ऐसे समय में जगत् के अभाव में जगत् पालन रूप कार्य के अभाव के कारण ६ ऐश्वर्यों से सम्पन्न, अप्रतिहत इच्छा वाले विष्णु एकमात्र अवशिष्ट शेष नामक सर्प को विस्तर की भांति फैलाकर अपनी योगनिद्रा का आश्रयण ले लिये थे। उन्हीं दिनों उनके कान के मल से दो असुर उत्पन्न हुये, जिन्हें बाद में लोगों ने मधु कैटभ नाम से जाना है। स्वभाव वश वे दोनों उस एकान्त अवस्था में एकाकी ब्रह्मा को देखकर उन्हें मारने के लिए उद्यत हो गये।

भगवती महामया की मोहिका शक्ति तामसी होती है इस मोहिका शक्ति से भगवान् विष्णुजी जो प्रभु हैं, वे नहीं बच पाते हैं। भगवान् विष्णु की योगनिद्रा इसी मोहिका रात्रि का एक रूप है, इसलिए वह भी महामाया ही है। इतना अवश्य है कि यह योगनिद्रा उनके वश में रहती है। प्राकृत जन की निद्रा की भांति वे उसके वश में नहीं होते हैं पर उसके प्रभाव से वे वञ्चित नहीं रह पाते हैं। कार्य समाप्ति पर उसका समाश्रयण उन्हें लेना ही पड़ता है।

यहाँ यह ध्यातव्य है कि जिस समय की घटना का यहां वर्णन हुआ है और आगे चलकर इस सङ्कट की वेला में जिसकी सहायता से ब्रह्मा का प्राण बचा है, वह इस कल्प में महामागा का प्रथम लौकिक प्रादुर्भाव है। अपने निशावसान के पूर्व ब्रह्मा जब कि जग चुके थे तभी उन्होंने दो असुरों को देखा, तथा उनकी प्रवृत्ति से यह जान लिया कि वे उन्हें मारना चाहते हैं। ब्रह्मा देव कोटि के व्यक्ति थे। निश्चित व्यवस्था के अनुसार कार्य करसे वाले थे तथा पूर्व दिनों में सृष्टि कर चुके थे। वे जानते थे कि व्यवस्था को उलटने वाले असुर होते हैं तथा उनसे रक्षा करने का उत्तरदायित्व विष्णु पर है। सद्यः दृष्ट वे दोनों असुर ही थे तथा उनके द्वारा निर्मित भी नहीं थे। विष्णु सोये हुये थे। ऐसी स्थिति में उन्होंने अपने कर्तव्य का निश्चय किया।

स नाभिकमले विष्णोः स्थितो ब्रह्मा प्रजापतिः ॥ ५१ ॥
दृष्ट्वा तावसुरो चोग्रौ प्रसुप्तं च जनार्दनम्
तुष्टाव योगनिद्रां तामेकाग्रहृदयस्थितः ॥ ५२ ॥

विबोधनार्थाय हरेर्हरिनेत्रकृतालयाम्
विश्वेश्वरीं जगद्धात्रीं स्थितिसंहारकारिणीम् ॥ ५३ ॥
निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलांतेजसः प्रभुः ॥ ५३ क ॥

विष्णोः नाभिकमले स्थितः तेजसः प्रभुः प्रजापतिः ब्रह्मा तौ असुरौ उग्रौ जनार्दनं च प्रसुप्तं दृष्ट्वा एकाग्रहृदयस्थितः सन् हरेः विबोधनार्थाय तां योगनिद्रां तुष्टाव। (काम् ताम् ?) अतुलां विश्वेश्वरीं, जगद्धात्रीं स्थितिसंहारकारिणीं विष्णोर्निद्राम्।

विष्णु के नाभिकमल में स्थित अति तेजस्वी उस प्रजापति ब्रह्मा ने उन दोनों असुरों को उग्र तथा जनार्दन को प्रसुप्त देखकर एकाग्रहृदय होकर हरि के विबोधन के लिए उनके नेत्र में निवास करने वाली उस योगनिद्रा की स्तुति किया जिसकी कोई उपमा नहीं है तथा जो विश्व की ईश्वरी, जगत् की धात्री, स्थिति संहार करने वाली, भगवती है एवं विष्णु की निद्रा है।

जगत् की उत्पत्ति, पालन तथा विनाश के लिए भगवती महालक्ष्मी के द्वारा निर्धारित ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश में ब्रह्मा इस समय सङ्कट में पड़ गये थे। यद्यपि वे प्रजापति हैं, इसलिए वे तेजप्रभु भी हैं तथापि इस समय वे अपने द्वारा अनुत्पन्न एवं विचित्र उग्र असुरों के द्वारा सङ्कट में डाले जाने वाले हैं। पालनकर्ता विष्णु भी स्वकर्मविरत हैं, क्योंकि वे भी सृष्टि की अनुत्पत्ति-स्थित में प्रसुप्त जैसे हैं। परन्तु उनकी प्रसुप्त जैसी अवस्था में भी विघ्न उन्हीं के शरीर से उनके न चाहते हुये भी उत्पन्न हो चुका था। महेश की यहाँ कोई आवश्यकता ही नहीं थी, अतः वे भी अनुपस्थित थे ऐसी स्थिति में वह ब्रह्मा जो कथमपि अपनी रक्षा करने में असमर्थ थे तथा नाभिकमल जैसे सुकोमल आसन पर बैठे थे, उद्विग्न हो उठे। लेकिन एक असाधारण गुण उनमें था। वह था विपत्ति के क्षणों में भी हृदय को एकाग्र करने की क्षमता। उन्होंने चिन्तन किया कि अन्तोगत्वा हम त्रिदेव भी तो किसी के द्वारा उत्पन्न किये गये हैं। उसी की प्रेरणा से हम कार्य कर रहें हैं। उसकी इच्छा न रहने पर हम भी व्यर्थ हो जाते हैं। विष्णु इस समय सुप्त ही हैं। मैंने तो अभी सृष्टि की ही नहीं। राक्षस कहां से आ गये। निश्चित रूप से यह कार्य उभी का है, जो वस्तुतः इस जगत् की ईश्वरी है। वही जगत् की धात्री, स्थितिकर्त्री तथा संहारकर्त्री भी है। पर उसका पता कैसे लगे। तब तक ही उन्होंने स्पष्ट देख लिया कि देवगण तो निद्रा के वश में होते नहीं, वे अस्वप्न होते हैं, पर यह

विष्णु कैसे सुप्त जैसे दिखाई दे रहे हैं। उन्होंने स्पष्ट समझा कि यह सारा कार्य उस भगवती के किसी एक अंश सत्ता का ही हो सकता है, जो इस समय विष्णु के नेत्रों में अवस्थित दिखाई दे रही है इसी को तो माया कहते हैं। यही तो योगनिद्रा है। क्यों न इसी की स्तुति की जाय। यदि स्तुति से प्रसन्न होकर वह विष्णु के नेत्रों से अलग होगी तो विष्णु जागेंगे ही और फिर तो ये असुर विनष्ट ही होंगे और मेरे सृष्टि के कार्य का प्रारम्भ भी हो जायेगा। ऐसा सोचकर उन्होंने उस तामसी भगवती योगनिद्रा की स्तुति करना प्रारम्भ किया जो तमोगुण प्रधान होने के कारण महाकाली ही है।

**नाभिकमले विष्णोः**—प्रलय होने पर भी अग्रिमसृष्टि का बीज तत्त्व अवशिष्ट रहता है। इसका विनाश नहीं होता है। एकमात्र इसके शेष रहने के कारण इसे शेष कहते हैं। कितने प्रकार से यह व्यक्त होता है, इसकी इयत्ता नहीं है। अतः यह शेष ही अनन्त भी कहलाता है। शेष ही विकसित होकर सम्पूर्ण विश्व को व्याप्त कर लेता है। अतः वे वेष्टि व्याप्नोति विश्वम् ऐसी व्युत्पत्ति के अनुसार उसी का दूसरा नाम विष्णु होता है। सम्पूर्ण जगत् में व्याप्त इस तत्व का प्रस्फुटन जिस केन्द्रविन्दु से होता है, वही उसकी नाभि है। जल से निकलने वाली वस्तुओं में जल से निर्लिप्त होकर विकसित होने वाला कमल होता है। अतः विष्णु की नाभि कमल मानी जाती है अथवा विष्णु की नाभि को भी कमल कहते हैं। इसी कमल तत्त्व के आविर्भाव के बाद ही सृष्टि का प्रथम स्वरूप, किंवा, सृष्टि प्रवर्तक उत्पन्न होता है। इसलिए उसे अनुदिन बढ़ने के कारण 'वृंहति वर्द्धते' इस व्युत्पत्ति के अनुसार ब्रह्म कहा कहा जाता है एवं जो सृष्टि का नियन्ता होने के कारण प्रजापति भी कहा जाता है।

**असुरौ चोग्रौ**—त्रिगुणात्मिका सृष्टि का यह नियम है कि दो विरोधी भाव साथ ही उत्पन्न होते ही हैं। यदि सृष्टि का उत्पादक उत्पन्न होगा तो उसका विनाशक भी साथ उत्पन्न होगा। यदि पुण्य होगा तो पाप भी रहेगा। यदि दिन होगा तो रात्रि भी रहेगी। फलतः जिस क्षण ब्रह्मा का सृष्ट्यर्थं जागरण हुआ उसी क्षण उनके नियम के विघातक भी उत्पन्न हो गये। विघातक तत्त्व अधिक होता है, इसी नियम के अनुसार जहाँ एक ब्रह्मा दृष्टि-गोचर होते हैं वहां विघातक दो दिखाई देते हैं। इतना ही नहीं, सहजधर्म के अनुसार वे सृष्टि बिनाश के लिए उग्र भी हो जाते हैं। यहां यह भी जानना चाहिये कि उनकी भी अभिव्यक्ति उसी विष्णु के अङ्गमल से होती है, जिस

विष्णु के अङ्गविशेष पर ब्रह्मा का प्राकट्य होता है। यह विरोधी तत्त्व इतना प्रबल है कि उसमें से एक को मधु नाम से पुकारा जाता है। मधु कहते ही उसे हैं जो अपने को अत्यन्त शूर समझे—मन्यते अहमेव शूरः इति मधुः। मन ज्ञाने धातु से फलि......... (उ० १/१८) से धुअन्तादेश होता है। दूसरा इतना विकृत होता है कि उसे कैटभ कहा जाता है। क्योंकि वह कर्णमल से उत्पन्न होता ही है—कीटस्येव या प्रभा यस्य तत् कीटभम् कर्णजं मलं तत्र भवः कैटभः।

**जनार्दनः**—प्रबुद्ध विष्णु तत्त्व ही जनार्दन पद वाच्य होता है। सर्वत्र कायम होने के कारण जनों के निकटतम होने के कारण 'जनान् अर्दति गच्छति' इस व्युत्पत्ति से वह जनार्दन कहलाता है। अथवा सृष्टि विघातकों का विनाशक होने के कारण भी उसे जनार्दन कहते हैं—जनान् अर्दयति हिनस्ति इति जनार्दनः।

**योगनिद्रा**—तामसी भगवती का वह रूप योगनिद्रा है, जो मोहिका होती है। इसी से विष्णु भी आक्रान्त होते हैं। प्रकारान्तर से यही मधु कैटभ की उत्पादिका तथा नाशायित्री भी है।

**एकाग्रहृदयस्थितः**—यहां दो पद हैं। एकाग्रहृदयः + स्थितः। शर्पर खर् रहने के कारण हृदयः के विसर्ग का लोप हो जाता है। इसलिए यहां अर्थ किया जाता है कि एकाग्रम् अनवच्छिन्नं हृदयं यस्य सः एकाग्रहृदयः ब्रह्मा स्थितः सन् अर्थात् एकाग्रहृदय हुये ब्रह्मा।

कुछ टीकाकारों ने दूसरी भी व्युत्पत्ति सुझाई है। एकाग्रहृत् एकाग्रहृदयः—ब्रह्माअये-दैत्यवघे जगत्पालनरूपे शुभविधौ स्थितः दत्तावधानः सन् अर्थात् दैत्य वधरूप शुभविधि में एकाग्रहृदय हुये ब्रह्मा।

**विबोधनार्थाय**—हरि को जगाने के लिए अर्थात् पालन व्यवहार में उनकी प्रवृत्ति के लिए। हरेर्नेत्रयोः कृतः आलयः यया ताम्—

**हरिनेत्रकृतालयाम्**—(क) हरि के नेत्र में स्थान बनाने वाली योगनिद्रा

(ख) हरिणा नेत्राभ्यां कृतः आलयः यस्या ताम्—हरि ने ही आखों से जिसका आलय बना दिया है वह योगनिद्रा रूप दो व्युत्पत्तियों से सिद्ध होता है कि हरि के नेत्र को योगनिद्रा ने आक्रान्त कर लिया था अथवा हरि ने स्वतः ही उसे आश्रय दे रखा था।

**विशेष**—(क) निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलां तेजसः प्रभुः के स्थान पर

'स्तौमि निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलतेजसः' पाठ मिलता है। ऐसे स्थल पर 'ब्रह्मोवाच' मन्त्र का पाठ करके तब 'विश्वेश्वरी' श्लोक आता है पर यह पाठ कात्यायनी तन्त्र सम्मत नहीं है।

**(ख) तेजसः प्रभुः**–अति तेजस्वी ब्रह्मा अथवा तेजसः विष्णोः निद्रा-तेजस्वी विष्णु की निद्रा रूप दोनों प्रकार के अर्थ किये जा सकते हैं पर वाक्य सन्दर्भ प्रथम प्रकार के अर्थ को विशेष मान्यता देता है।

**(ग)** भगवती के सभी विशेषण जो यहाँ प्रयुक्त हुये हैं उन्हे साक्षात् ब्रह्म रूपा सिद्ध करते हैं। वह जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय करती है।

**(घ)** 'विष्णु की निद्रा' इस पद से यह सन्देह होता है कि ब्रह्मरूपा भगवती यदि विष्णु की निद्रा है तो विष्णु के अधीन रहने वाली होंगी। इसी से षष्ठी विभक्ति हुई है। इसका उत्तर है कि जिस प्रकार राहु का शिर राहु से भिन्न नहीं होता है तथा वहाँ 'राहोः शिरः' ऐसी षष्ठी होती है उसी प्रकार यहाँ भी विष्णोः निद्रा ऐसी षष्ठी होती है। पर उसका वास्तविक अर्थ है कि विष्णु ही निद्रा रूप महामाया हैं और ब्रह्मा ने विष्णुरूपा निद्रा की ही स्तुति किया। प्रकारान्तर से सर्वेश्वर ब्रह्मा ने लोक दृष्टि से अपने को मोहित जैसा दिखाते हुये लोक के मार्गदर्शनार्थ भगवती की स्तुति किया, किं वा, अपने ही अपनी स्तुति किया और स्तुति के द्वारा भगवती का आविर्भाव रूप अनुभव होता है ऐसा प्रतिपादित किया।

## ब्रह्मोवाच

**त्वं स्वाहा त्वं स्वधा त्वं हि वषट्कारः स्वरात्मिका ॥५४॥**
**सुधा त्वमक्षरे नित्ये त्रिधा मात्रात्मिका स्थिता ।५४ क॥**
**अर्द्धमात्रास्थिता नित्या यानुच्चार्या विशेषतः ।५५॥**
**त्वमेव सा त्वं सावित्री त्वं देवि जननी परा ॥५५ क॥**

ब्रह्मा ने कहा—देवि योगनिद्रे तुम स्वाहा स्वधा तथा वषट्कार हो क्योंकि तुम स्वरात्मिका हो। तुम सुधा हो। हे अक्षरे! हे नित्ये! तुम तीन मात्रा वाली होती हो। विशेष रूप से जिसका उच्चारण नहीं हो सकता हैं वह नित्य अर्द्धमात्रा स्वरूपा तुम ही हो। तुम सावित्री हो तथा सबको उत्पन्न करने वाली परा हो।

जिस समय ब्रह्मा ने स्तुति प्रारम्भ किया उस समय चारों ओर जल ही जल था। शेषशायी विष्णु के नाभिकमल पर ब्रह्मा आसीन थे तथा कमल दण्ड

पर मधु कैटभ थे। ऐसी स्थिति में ब्रह्मा के पास पूजा के साधन में केवल वाणी ही अवशिष्ट थी अतः उन्होंने वाणी से स्तुति किया। यह वाणी-वाक् कोई दूसरी वस्तु तो है नहीं। भगवती का रूप ही तो है। ब्रह्मा अनुभवी थे। पहले सृष्टि करके अर्थजात को उत्पन्न कर चुके थे। पर आज वह अशेष अर्थ शेष बन चुका था। उस शेष के आधार पर आश्रित योगनिद्राग्रस्त विष्णु के अङ्गोद्भूत कमल के एक स्थान पर अपने को तथा दूसरे स्थान पर मधुकैटभ को देखकर सर्वप्रथम उनकी वाणी प्रस्फुटित हुई। इससे उन्होंने माना कि यह योगनिद्रा वाक् स्वरूपा ही है। क्योंकि यही अब तक है, नित्य दिखाई दे रही है। इसी के उच्चारण से शेषशायी की निद्रा हट सकती है। साथ ही उन्होंने अशेष अर्थजातों को भी उत्पन्न करके देखा था। तो वे अर्थजात भी तो पारिशेष्यात् वाक् ही हैं। इसलिए उन्होंने स्तुति इस प्रकार से करना प्रारम्भ किया, जिससे भगवती का स्वरूप तथा कार्य दोनों की प्रशंसा भी हो जाय तथा स्तुति भी वस्तु परक हो।

(१) 'भगवती वाक्‌रूपा हैं' इसको स्पष्ट करते हुये वे कहते हैं कि—तुम स्वाहा आदि हो। स्वाहा शब्द का उच्चारण करके देवों को हवि दी जाती है। देवों को नित्य तृप्त करने वाला मन्त्ररूप स्वाहाशब्द भगवती का ही रूप है। इसी प्रकार पितरों को नित्य तृप्त करने वाला मन्त्ररूप स्वधा शब्द भी भगवती का ही रूप है। इसी आधार पर पूरा वषट्कार अर्थात यज्ञ में प्रयुक्त होने वाला मन्त्र भी भगवती का ही रूप है। ऐसा इसलिए है कि भगवती स्वयं स्वररूपा ही हैं। स्वरों के साथ लगने वाले अनुस्वार आदि भी भगवती रूप ही हैं।

यहाँ ब्रह्मा कहते हैं कि—हे अक्षरे—वृद्धिह्रास परिणाम से हीन, हे नित्ये—सदा रहने वाली—तुम ही स्वरानुस्वार रूप मन्त्ररूपा हो। इस प्रकार तुम तीन मात्रा वाली हो। साथ ही वह भी हो जिसका उच्चारण विशेषतः स्वर के बिना नहीं हो सकता है तथा जिसकी आधी मात्रा मानी जाती है अर्थात् तुम व्यञ्जन स्वरूप भी हो। यह सब तुम ही हो। तुम ही स्वरानुस्वारव्यञ्जन समष्टि मन्त्ररूपा हो, एतावता सर्वमन्त्रप्रधान सावित्री—गायत्री—ऋक् भी तुम ही हो। इतना कहने के बाद ब्रह्मा ने पूरे विषय को स्पष्ट करते हुये कहा कि मां। अधिक क्या कहूँ—वस्तुतः तुम ही सबकी जननी परा वाक् हो।

(२) भगवती ही अर्थरूपा भी हैं। इसको भी इसी स्तुति में स्पष्ट करते हुये देवयोनि ब्रह्मा कहते हैं कि 'मां तुम स्वाहा आदि' हो।

देवों को हवि पहुँचाने वाले अग्नि की पत्नी स्वाहा तुम ही हो। तृप्ति स्वरूपा तथा तृप्ति प्रदात्री वस्तुतः तुम हो। इतना ही नहीं, तुम यज्ञ और

स्वर्ग भी हो। अमृत भी तुम ही हो। हे विपरिणामविरहिते नित्ये प्राण्य-प्राण्यात्मक जगत् की उत्पत्ति, स्थिति एवं नाश की कर्त्री ब्राह्मी लक्ष्मी शैवी रूप तीनों माताओं का स्वरूप तुम से अभिन्न है। अधिक क्या कहूं इन तीनों माताओं की समष्टिरूपा जो अव्यक्ता, अकथ्या तुरीया माता होती है जो दुरधिगमा निःसीममहिमा परब्रह्म महिषी है वह भी तुम ही हो। तुम ही सबकी प्रेरयित्री सावित्री हो। दूसरा आशय है कि देवि! तुम ही परा जननी हो। अशेष पुम्भाव रूप तथा जगदुपादान का धर्म स्वरूप तुम ही हो, जिसे विमर्श, चिति, चैतन्य, आत्मा, स्वरसोदिता परावाक् कहते हैं तथा जिसे ही स्वातन्त्र्य, ऐश्वर्य, सत्तत्व, सत्ता, स्फुरत्ता, सार, मातृका, मालिनी, हृदयमूर्ति, स्वसंवित् स्पन्द आदि शब्दों से निर्दिष्ट किया जाता है।

स्वाहा-देवों के उद्देश्य से हविर्दान में स्वाहा अव्यय का प्रयोग होता है। सिद्धान्त है कि—

विषहीनो यथा सर्पो वेदहीनो यथा द्विजः
पतिसेवाविहीना स्त्री विद्याहीनो यथा नरः।
फलशाखा विहीनश्च यथा वृक्षो हि निन्दितः
स्वाहाहीनस्तथा मन्त्रो न द्रुतं फलदायकः॥

(ब्र० वै० पु० खं ७/४३–४४)

पुराण प्रयुक्त अर्थ भाषा में ब्रह्मा की पुत्री तथा वह्नि की पत्नी का नाम स्वाहा है वह्नि और स्वाहा से दक्षिणाग्नि, गार्हपत्याग्नि तथा आहवनीयाग्नि नामक तीन अग्नि उत्पन्न हुये हैं।

स्वान् आजिहीते इति स्वाहा व्युत्पत्ति के अनुसार स्वाहा अनव्यय भी है। इसीलिए नमः स्वाहायै का भी प्रयोग सप्तशती में किया गया है।

स्वधा–पितरों के उद्देश्य से पिण्डदानादि में स्वधा अव्यय का प्रयोग होता है। पौराणिक भाषा में ब्रह्म की मानस पुत्री स्वधा पितृदेव की भार्या है। श्राद्ध में पितृपिण्डदान के समय स्वधा शब्दोच्चारण अत्यन्त आवश्यक है। सिद्धान्त है कि—

स्वधोच्चारणमात्रेण तीर्थस्नायी भवेन्नरः।
मुच्यते सर्वपापेभ्यो वाजपेयफलं लभेत्॥
स्वधा स्वधा स्वधेत्येवं यदि वारत्रयंस्मरेत्।
श्राद्धस्य फलमाप्नोति बलेश्च तर्पणस्य च॥

(ब्र० वै० पु० खं० ७, ४१वां अध्याय)

स्वान् धत्ते इति स्वधा व्युत्पत्ति के अनुसार स्वधा अनव्यय भी है। अतः नमः स्वधायै का प्रयोग सप्तशती में किया गया है।

**वषट्कारः**-वषट् क्रियते यत्र स वषट्कारः इस व्युत्पत्ति से वषट्कार यज्ञ को कहते हैं। देवहविर्दान में वषट् का भी प्रयोग होता है। यहां शब्दपरक अर्थ में वषट्कार. का भाव यज्ञ में प्रयुक्त होने वाला मन्त्र होता है तथा अर्थपरक पक्ष में यज्ञ होता है। वषट्कार का अर्थ यज्ञकर्ता यजमान भी होता है। कालिदास ने भगवान् की अष्टमूर्तियों में होत्री का सन्निवेश किया है।

**स्वरात्मिका** मूल स्वर अ, इ, उ, ऋ तथा लृ भेद से ५ प्रकार का होता है। इनके सम्मेलन से ए ओ ऐ औ रूप ४ स्वर होते हैं। इन्हें मिलाकर ६ स्वर होते हैं, जिसकी चर्चा व्याकरण के माहेश्वर सूत्रों में हैं तथा ये निरनुनासिक होते हैं। स्वयं राजन्त इति स्वराः व्युत्पत्ति के अनुसार समस्त स्वर भगवती वाक् का ही विजृम्भण है।

स्वर् शब्द का अर्थ स्वर्ग भी होता है। अतः स्वर्गात्मिका भगवती ही बनती है। कुछ टीकाकारों ने निषादादि रूप सङ्गीत सम्मत स्वरूपा माना है।

**सुधा**-सुधा का तात्पर्य अमृत से है। इसलिए अर्थपक्ष में जब भगवती स्वर्ग रूपा सिद्ध होती है तो सुधा रूप भी उन्हें ही होना है। परन्तु शब्द पक्ष में थोड़ी कठिनाई उपस्थित होती है। टीकाकारों ने स्वर से १६ स्वर समझा है तथा आगे चलकर मात्रा रूप में भगवती को मानकर ह्रस्व दीर्घप्लुत रूपा माना है। ह्रस्व दीर्घरुपेण जब स्वरों का परिगणन हो ही जायेगा तो केवल प्लुत के लिए मात्रा का ह्रस्व दीर्घप्लुत अर्थ असंगत होगा। साथ ही वैय्याकरण जानते हैं कि व्यञ्जन तथा स्वरों से अतिरिक्त भी कुछ होता है, जिसे उनकी भाषा में अयोगवाह कहते हैं। उन अयोगवाहों के उपलक्षण के लिए यहां सुधा शब्द का प्रयोग किया गया है। सुधा का तात्पर्य अनुस्वार आदि से है। अनुस्वार है ही ऐसा, कि, न वह स्वर है और न व्यञ्जन पर स्वर के साथ रहता है। साथ ही तन्त्र की भाषा में अनुस्वार को सुधा कहते भी हैं। (द्रष्टव्य—वर्णबीजप्रकाश) प्रकारान्तर से सुधा का अर्थ सानुनासिक स्वर भी हो सकता है।

**अक्षर**—अक्षरा का सम्बोधनान्त एक वचन रूप अक्षरे है। जिसका क्षरण न हो उसे अक्षर कहते हैं। क्षर से उपचय अपचय तथा परिणाम समझा जाता है। जिसमें यह तीनों न हो उसे अक्षर कहते हैं। परब्रह्म एवं उसकी शक्ति परब्रह्ममहिषी तो अक्षर रूपा ही हैं। पर इन वर्णों को भी जिनमें गुण

वृद्धि लोपादि होते हैं—हम अक्षर इसलिए कहते हैं क्योंकि स्थिति प्रवृति निवृति विभाग आदि को शब्दों के द्वारा ही बताया जा सकता है। इसलिए अक्षरनिमित्त होने के कारण वर्ण भी अक्षर हैं। इसी भाव को श्रुति निम्न शब्दों में कहती है—

**सूक्ष्मामर्थेनाप्रविभक्ततत्वामेकां वाचमभिष्यन्दमानाम्**
**उतान्येविदुरन्यामिव च एनां नानारूपामात्मनि सन्निविष्टाम्**

इसी भाव को हृदय में रखकर भगवान् भर्तृहरि ने लिखा है—

**अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः। (वा० प० १/१)**

**नित्ये**—अनादिनिधन का पर्याय नित्य है। भगवती का न तो आदि है और न अन्त। यह सम्बोधनान्त पद है।

**त्रिधामात्रात्मिकास्थिता**—शब्द पक्ष में स्वरों में होने वाली तीनों मात्रायें भी देवीरूपा ही हैं। ह्रस्व-दीर्घ-प्लुत अथवा उदात्त अनुदात्त तथा स्वरित रूप तीन मात्रायें होती हैं। कुछ टीकाकारों ने ब्रह्मार्थवाचक ॐ पद की अ + उ + म् रूप तीन मात्रा में भी अर्थ किया है। अर्थ पक्ष में-'त्रिधा त्रिभिः प्रकारैः ब्राह्मी वैष्णवी माहेश्वरी रूपाः मातरः आत्मा स्वरूपं यस्याः सा त्रिशक्त्याकृतिः त्रिधा मात्रात्मिका' व्युत्पत्ति के अनुसार ब्राह्मी वैष्णवी माहेश्वरी रूपा तुम ही हो। अर्थ किया जाता है।

**अर्द्धमात्रास्थिता**—व्यञ्जनं चार्द्धमात्रिकम् के अनुसार व्यञ्जन की अर्द्धमात्रा मानी जाती है तथा स्वरों की सहायता के बिना उनका उच्चारण नहीं हो सकता है। इसीलिए यहां अर्थ किया जाता है—विशेषतः या अनुच्चार्या अर्द्धमात्रा तत्स्वरूपेण स्थिता नित्या त्वमेव अर्थात् जिसका उच्चारण विशेषतः स्वर के बिना नहीं हो सकता तथा जिसकी अर्द्धमात्रा मानी जाती है वह व्यञ्जन स्वरूप तुम ही हो।

अर्थपक्ष में इसका अर्थ तुरीया माता किया जाता है, जो ब्राह्मी वैष्णवी तथा माहेश्वरी की समष्टिरूपा अव्यक्ता अकथ्या परब्रह्म महिषी है। ऐसा अर्थ करने का हेतु है अनुच्चार्या पद। 'यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह के अनुसार परमात्म रूपा भगवती अनुच्चार्या हैं। तथा भगवती के

इस रूप की ओर सौन्दर्य लहरी में भगवान् शङ्कराचार्य ने निम्न शब्दों में ध्यान दिलाया है—

गिरामाहुर्देवीं द्रुहिणगृहिणीमागमविदो
हरेः पत्नीं पद्मां हरसहचरीमद्रितनयाम्
तुरीया कापित्वं दुरधिगमनिः सीममहिमा
महामाये विश्वं भ्रमयसि परब्रह्ममहिषी ॥ (सौंदर्य लहरी)

इसीलिए शान्तनवीकार ने इस पक्ष में यह व्युत्पत्ति उपस्थित किया है—"वदेः क्विप् । वदतीति उत् वाचकः शब्दः । न विद्यते उत् वाचकः शब्दः यस्याः सा नुत् 'यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह' इति श्रुतेः चरितुं गन्तुं प्राप्तुमर्हाचार्या । अनुच्च सा चार्या च अनुच्चार्या परब्रह्मता सा त्वमेव" . इस अनुच्चार्या पद के साथ अर्द्धमात्रास्थिता पद भी कहा गया है । 'जो अनुच्चार्या है वही अर्द्धमात्रात्मिका भी है' इसमें प्रमाण नागेश भट्ट ने दिया है— अर्द्धमात्रा तु वेदान्तवाक्यार्थभूतानित्यमुक्तरुपतुरीयाभिधेया । तदुक्तम् व्यक्ता तु प्रथमा मात्रा द्वितीयाऽव्यक्त संज्ञिता । मात्रा तृतीया चिच्छक्तिरर्द्धमात्रा परं पदम्' इति । वस्तुतः जो अर्द्धमात्रा है वह वाग्गोचर होती ही नहीं है ।

**अनुच्चार्या**—गुप्तवती

**सावित्री**—तत्सवितुः......रुप गायित्री मन्त्र को ही सावित्री यन्त्र भी कहा जाता है । गायते त्रायते इति- गायत्री व्युत्पत्ति के अनुसार यह भी अर्थ निकलता है कि तुम्हारी स्तुति हो तुम रक्षा करती हो । तौदादिक षू प्रेरणे धातु से सविता पद बनता है उस सविता की प्रेरयित्री शक्ति सावित्री कहलाती है ।

**परा**—वाणी के चतुर्विध भेदों में सर्वोत्कृष्ट परा वाक् कहलाती है । सम्पूर्ण विश्व का उपादान एवं निमित्तकारण यही परा वाक् होती है । निराधार स्वाधार शब्दब्रह्म ही परावाक् कहलाता है । इसीलिए कहा जाता है –

अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमेश्वरः ।
आद्यमन्तेन संयोगादहमित्येव जायते ॥
इकारादि हकारान्ता वर्णाः समभवंस्ततः ।
सर्वं परात्मकं पूर्वं ज्ञप्तिमात्रमिदं जगत् ॥ (नन्दिकेश्वर काशिका)

स्वरुपज्योतिरेवान्तः परावागनपायिनी ।
तस्यां दृष्टस्वरुपायामधिकारो निवर्तते ॥ (महाभारत)

अर्थ पक्ष में परा का अर्थ उत्कृष्टा होता है। परा जननी का तात्पर्य उत्कृष्टा जननी से है। यह उत्कर्ष ही धर्मरूप है।

**विशेष**—(क) त्रिधामात्रात्मिका पद में टीकाकारों ने अपने बुद्धिकौशल से कुछ निम्न अर्थ भी दिये हैं। यथा त्रिधामा+त्रात्मिका। देवि तुम त्रिधामा हो तुम्हारे तीन धाम अर्थात् गृह हैं। यह त्रिभुवन ही त्रिधाम है। इसमें तुम ही रहती हो अतः त्रिधामा हो। अथवा ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश ही त्रिधाम हैं। इनमें ब्राह्मी वैष्णवी तथा माहेश्वरी रूप में तुम ही रहती हो अतः त्रिधामा हो अथवा चन्द्र, सूर्य और अग्नि में प्रकाशिका शक्ति तुम ही हो अतः त्रिधामा हो त्रीणि धामानि यस्या सात्रि धामा।

पालनार्थक त्रैङ् धातु से क्विप् प्रत्ययान्त

**त्रात्मिका**—त्रायते इति त्राः व्युत्पत्ति से विष्णु का अर्थ त्रा होता है। त्राः आत्मा स्वभावो यस्याः सा त्रात्मिका अर्थात् पालिका विष्णुरूपा योगानिद्रा हो। अथवा स्वयम् पालनरुपा हो। क्योंकि त्रैङ् से भाव में क्विप् करने पर त्राणं त्राः पालनम् आत्मा स्वरूपं यस्याः सा ऐसी भी व्युत्पत्ति बनती है।

(ख) कुछ दाक्षिणात्य पाठ में 'त्वमेव सन्ध्या सावित्री त्वं देवि जननी परा' पाठ मिलता है वहाँ सन्ध्या का अर्थ का लविशेष अथवा 'संध्या पितृपप्रसूः' के अनुसार पितरों की माता को भी संध्या कहते हैं।

(ग) 'त्वं देवि जननी परा' के स्थान पर कहीं कहीं 'त्वं वेदजननी परा' पाठ मिलता है वहाँ अर्थ करना पड़ता है कि देवि तुम वेदों की जननी साविची अर्थात् गायत्री हो। कहीं कहीं 'त्वं देवजननी परा पाठ भी मिलता है। वहाँ अदितिरुपा अर्थ होता है। 'वेदजननीपरा' पक्ष में शान्तनवीकार ने एक विचित्र अर्थ भी किया है, जिसके अनुसार योगनिद्रा को ब्रह्मा की रक्षा करनी ही पड़ेगी, ऐसा भाव निकलता है। व्युत्पत्ति है—वेदजननीं गायत्रीं पाति इति वेदजननीपाः गायत्री की रक्षा करने वाला ब्रह्मा, वेदजननीपां रक्षितुं रासि गृह्णासि इति वेदजननीपरा अर्थात् उस ब्रह्मा को रक्षार्थ अपनाने वाली वेदजननीपरा होगी ही।

त्वयैतद् धार्यते विश्वं त्वयैतत्सृज्यते जगत् ॥५६॥
त्वयैतत् पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्वदा ॥५६ क॥

हे देवि ! यह सम्पूर्ण संसार तुम्हारे द्वारा धारण किया जाता है। तुम्हारे द्वारा ही उत्पन्न तथा पालित किया जाता है तथा अन्त में तुम इसे आत्मसात् कर लेती हो।

